# सरस्वती आरती

जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता,
सद्दगुण वैभव शालिनि, त्रिभुवन विख्याता,
ॐ जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता !!

!! चंद्रवदनि पद्मासिनि, द्युति मंगलकारी,
सोहे शुभ हंस सवारी, अतुल तेजधारी,
ॐ जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता !!

!! बाएं कर में वीणा, दाएं कर माला,
शीश मुकुट मणि सोहे, गल मोतियन माला,
ॐ जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता !!

!! देवि शरण जो आए, उनका उद्धार किया,
पैठि मंथरा दासी, रावण संहार किया,
ॐ जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता !!

!! विद्या ज्ञान प्रदायिनि ज्ञान प्रकाश भरो,
मोह, अज्ञान और तिमिर का, जग से नाश करो ,
ॐ जय सरस्वती माता, मैया जय सरस्वती माता !!

!! धूप दीप फल मेवा, मां स्वीकार करो,
ज्ञानचक्षु दे माता, जग निस्तार करो,
ॐ जय सरस्वती माता,मैया जय सरस्वती माता !!

!! मां सरस्वती की आरती, जो कोई जन गावे,
हितकारी सुखकारी, ज्ञान भक्ति पावे,
ॐ जय सरस्वती माता,मैया जय सरस्वती माता !!